इस अर्थको ठीक ठीक समझनेके लिए यहां थोडासा भिन्न रीतिसे विचार करना आवश्यक है। शरीरमें (असु) प्राणोंकी शक्तिको गति देनेवाला आत्मा है। उसके रहते हुए शरीरमें प्राण शक्ति कार्य करती रहती है और वह गया कि प्राणोंका कार्य बन्द होता है। इस दशामें शरीरमें (असु+र) प्राणशक्ति देनेवाला आत्माही है इसमें शंका नहीं। इस आत्माके जो बल शरीरमें दीखते हैं वे 'असुर्य' बल हैं। आत्मासे प्राप्त जो प्राणोंके बल हैं वे येही हैं। ये प्राणोंके बल इन्द्रियोंमें और शरीरमें संचार करते हैं, इसीलिए प्राणोंके बल इस स्थूल शरीरमें दीखते हैं। रावणके शरीरमें जैसे ये असुर्य बल थे वैसेही रामके भी ' शरीरमें थे। केवल दोनोंमें भेद इतना था कि रावण अपनी शक्तिसे दूसरोंको परतंत्र करके अपने शारीरिक भोग बढाता था और इसलिए राक्षस गिना जाता था और श्रीरामचंद्र समर्थ होते हुए भी स्वयं कष्ट उठाकर दुःखितोंके दुःखको दूर करनेके लिए आजन्म प्रयत्न करते रहे। अतः उनकी गणना देवोंमें हुई। असुर्य बल दोनोंमें होता हुआ भी एक देव और दूसरा राक्षस बन सकता है। इसका कारण उनकी आत्मिक शक्तिकी प्रवृत्तिमें भेद है। इसीलिए ही—

असुर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसाऽऽवृताः।

'असुर्य बलसे प्रसिद्धि पाए हुए वे लोग हैं जो गाढ अंधकारसे व्याप्त हैं।' इस मंत्रमें 'असुर्यलोकों' का 'गाढ अन्धकारसे व्याप्त' ऐसा विशेषण दिया है। वह इसीलिए कि प्रकाशसे प्रकाशित होनेवाले दूसरे असुर्य लोक भी हैं, उनका बोध इस मंत्रमें न हो। उनका वर्णन हम इसप्रकार कर सकते हैं—

असुर्या नाम ते लोका आत्मभासा प्रकाशिताः।
तांस्ते प्रेत्यापि गच्छन्ति ये के चात्मविदो नराः॥

'असुर्य बलसे प्रसिद्ध वे लोग हैं कि जो आत्माके तेजसे प्रकाशित होते हैं। उनमें मरनेके बाद भी उनकी गणना होती है जो कोई आत्मज्ञानी नर है।' (यह श्लोक हमने अपनी कल्पनासे बनाया है।)

ऐसी अर्थापत्तिसे और विशेषणके अनुसंधानसे श्लोकका हम निर्माण कर सकते हैं, और इससे पता चलेगा कि असुर्य लोग जैसे राक्षसोंमें हो सकते हैं, ठीक वैसेही देवोंमें भी हो सकते हैं। रावण और राम दोनोंही असुर्य शक्तिसे युक्त थे, पर रावण अंधतमसे व्याप्त था और दूसरा आत्मप्रकाशसे पूर्ण था; क्योंकि प्रथमकी अन्तःकरण-प्रवृत्ति स्वार्थी भोग



तृष्णासे अन्ध हुई थी और उसके विरुद्ध दूसरेकी शुद्धाचरण और जगदुद्धारकी प्रेरणासे प्रकाशित हुई थी। अन्तःशक्ति भी एंजिनकी तरह है। वह केवल गति देती है। एंजिनकी शक्तिसे काटनेके यंत्र जैसे फिरते हैं वैसेही जोडनेके यंत्र भी फिरते हैं। इसीप्रकार यहां भी समझना चाहिए।

## धनका अपहार।

प्रथम मंत्रमें 'मा गृधः, कस्य स्विद् धनं'। (मं. १) ऐसा एक चरण है। उसका, '(१) लोभ मत कर, (२) धन भला किसका है?' ऐसा अर्थ हम पहिले कर आए हैं। कुछ लोग इस मंत्रखण्डके ऐसे दो भाग न मानते हुए 'कस्य स्विद् धनं मा गृधः।' किसीके भी धनका लोभ मत रख, ऐसा अर्थ करते हैं। यद्यपि यह अर्थ बुरा नहीं है तथापि इस मंत्रमें जो 'स्वित्' शब्द है वह प्रश्नार्थक है। 'क्या, भला' ऐसाही उसका अर्थ होता है। 'कस्य स्वित्' इसका 'कस्य चित्' ऐसा अर्थ नहीं होता। 'दूसरे किसीके भी धनपर लोभ मत रख' ऐसा अर्थ कई मानते हैं। दूसरेके धनका अपहार मत कर, दूसरोंको लूट करके अपने उपभोग मत बढा। यह एक उत्तमही उपदेश है पर इससे अर्थापत्ति-द्वारा एक ध्वनि निकलती है कि 'स्वयं कष्ट उठाकर प्राप्त की हुई जो धन संपत्ति हो और जो पैत्रिक संपत्ति अपने भागमें आई हुई हो, वह दूसरेकी न होनेसे और केवल अपनी ही होनेसे उस सर्व संपत्तिका हम स्वयं चाहिए जैसा उपभोग करें, उसमें कोई भी आपत्ति नहीं।' इस दृष्टिसे यह अर्थ धर्मकी दृष्टिमें थोडासा गौणही प्रतीत होता है। धर्म ऐसा कहता है कि जो कुछ हमारा धन हो उसका भी लोभ न करते हुए उसका यज्ञ करना चाहिए अर्थात् 'उसका विनियोग सज्जनोंके सत्कार करनेमें, समान लोगोंकी संगतिकरणमें और जिनमें न्यूनता है उनकी न्यूनता हटाकर पूर्णता करनेके लिये दान देनेमें व्यय करना चाहिये।' यज्ञ अर्थात् 'सत्कार-संगति-दानात्मक सत्कर्म।' अपने धनका इन कार्योंमें उपयोग करना चाहिये। अपने धनका ऐसा उपयोग करना ही वास्तविक [त्यक्तेन भुञ्जीथाः। (मं. १)] है ऐसा माने, और ऐसा अपने धनका यज्ञ करके जो कुछ अवशिष्ट रहेगा उसका अपने लिए भोग करे। यज्ञशेष भक्षण धर्म है, यहां दूसरेके धनका लोभ नहीं करना चाहिये; इतनाही अर्थ है यह बात नहीं, अपितु अपने धनका भी लोभ नहीं करना चाहिये ऐसा यहां दर्शाया है। (त्यक्तेन भुञ्जीथाः) दानसे अपने धनके भोगकी आज्ञा है। (मं.

गृधः ) धनका लोभ मत कर। ( कस्य स्वित् धनं ? ) किस एक व्यक्तिका भला धन है ? इसका विचार कर। ऐसा मंत्रका अर्थ सीधा दीखता है। विचारकको उसी समय पता लग जाएगा कि धन किसी एक व्यक्तिका नहीं है; क्योंकि जो व्यक्ति धन मेरा है ऐसा मानता है, वह व्यक्ति थोडेही समयमें सब धन यहींपर छोडकर चला जाता है। इसलिये धन किसी भी एक व्यक्तिका नहीं, यह सत्य है। धन सब जनताका, समाजका, संघका अथवा जातिका या समष्टिका है, व्यक्तिका नहीं। यद्यपि धन कुछ कालके लिए एक व्यक्तिके आधीन होता है, तथापि उस धनका वास्तविक स्वामी समाज है और वह व्यक्ति उस समाजके धनके एक भागका 'विश्वस्त पंच' है। पंच अपने आधीन धनका अपने लिए उपभोग नहीं कर सकता, वह जिसका है उसके लिए उसका उपयोग कर सकता है। ठीक इसी प्रकार यहां प्रत्येक व्यक्तिको अपने धनका यज्ञ करनेकाही अधिकार है, अर्थात् जनताके हितार्थ कर्तव्यकर्म करनेमेंही खर्च करनेका उसे अधिकार है। उस धनका अपने भोगके लिए खर्च करनेका उसे अधिकार नहीं।

## अग्निदेवता।

ईशोपनिषद्के अन्तिम मंत्रमें 'अग्नि' देवताकी प्रार्थना है। वहां अग्नि शब्दसे किसका बोध लेना चाहिए इसका विचार करना चाहिए। बहुतसे लोग अग्नि शब्दसे 'यज्ञमें उपयोगमें आनेवाली आग' ऐसा यहां समझते हैं। यद्यपि अग्नि शब्दका ऐसा अर्थ है तथापि वह यहां इष्ट नहीं है। यह सम्पूर्ण सूक्त एकही देवताका वर्णन करता है। उसी एकही देवके लिए इस सूक्तमें निम्नलिखित नाम आए हैं- ( मं. १ ) ईश, ( मं. ४ ) एकं, तत्, एनत्, पूर्वं, ( मं. ५ ) तत्, ( मं. ६-७ ) आत्मा, ( मं. ८ ) सः, कविः, स्वयंभूः, ( मं. ९ ) सत्यं, ( मं. १६ ) पूषा, ऋषिः, यमः, सूर्यः, ( मं. १८ ) अग्निः।

इन शब्दोंपर विचार करनेपर 'सः, तत्, ईशः, स्वयंभूः, कविः, सत्यः, पूषा, यमः, अग्निः, आत्मा' इत्यादि सब नाम एकही परमात्माके हैं ऐसा स्पष्ट दीखता है। एक सूक्तमें एक देवताकेही गुण दिखानेके लिए ये सब शब्द आए हैं। 'आत्मा' के अतिरिक्त इस सूक्तका अन्य कोई देवता आजतक किसीने भी नहीं माना है। अतः अग्नि आदि शब्द एक आत्माकेही वाचक इस सूक्तमें आए हैं यह निर्विवाद है। यही आशय निम्न ऋचा भी दर्शा रही है।

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो
दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान्।
एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं
यमं मातरिश्वानमाहुः॥
( ऋ. १।१६४।४६ )

इस मंत्रमें एक आत्माके इन्द्र, मित्र, वरुण, अग्नि, दिव्य सुपर्ण, गरुत्मान्, यम, मातरिश्वा ये नाम हैं ऐसा कहा है। इस वेदमंत्रको देखनेसे अग्नि, यम आदि शब्द उस एक अद्वितीय स्वयंभू परमात्माकेही वाचक हैं इस विषयमें शंका नहीं रहेगी।

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥

॥ चालीसवां अध्याय समाप्त॥

वाजसनेयि-शुक्ल-यजुर्वेद-संहितायाः कण्डिकानां

# वर्णानुक्रम-सूची ।

—×—

## वाजसनेयि-माध्यन्दिन-शुक्ल

# यजुर्वेद-संहिताऽध्यायानां सूची

